Fortnightly per copy Rs. 4/- only

ओ३म्

03rd April 2019

# आर्य जीवन
# ఆర్య జీవన్



संस्कृति संरक्षण व सामाजिक परिवर्तन का संकल्प
హిందీ – తెలుగు ద్విభాషా పక్ష పత్రిక

Date of Publication 2nd and 17th of every Month, Date of Posting 3rd and 18th of every Month

## आर्य जगत के समस्त आर्य बन्धुओं को
## आर्य प्रतिनिधि सभा आ.प्र. -तेलंगाना की ओर से
## श्री विकारि नाम नव संवत्सर की एवं आर्य समाज स्थापना दिवस की हार्दिक शुभकामनाएँ

ఆర్య జగత్తులోని
సమస్త ఆర్య
బంధువులకు
ఆర్యప్రతినిధి సభ
ఆ.ప్ర. -తెలంగాణ
తరపున



శ్రీ వికారి నామ
నూతన సంవత్సర
మరియు
ఆర్య సమాజ స్థాపనా
దినోత్సవ

## హృదయపూర్వక శుభాకాంక్షలు



# यः प्राणतो निमिषतः

-प्रो. उमाकान्त उपाध्याय

जीवन एक दुर्लभ तत्त्व है । मानव जीवन तो और भी दुर्लभ वस्तु है ।

**'दुर्लभ मानुष जनम है देह न बारम्बार।
तरुवर ज्यों पत्ता झरै, बहुरि न लागे डार ।।'**

मनुष्य से उच्च पवित्र अधिक सात्त्विक योनियां हैं और मानव जीवन से नीचे अधिक तामसी योनियां भी हैं -

**'देवत्वं सात्विका यान्ति, मनुष्यत्वं च राजसाः ।
तिर्यक्त्वं तामसा नित्य, मित्येषा त्रिविधा गतिः ।।'** मनु. १२-४०

जो सात्विक मनुष्य है, वे उत्तम देवकोटि को प्राप्त होते हैं । जो मध्यम कोटि के कम सात्विक, अधिक राजसीगुण वाले हैं वे मनुष्य योनि और जिनमें तमोगुण अधिक होता है वे नीच गति तिर्यक् योनि-पशु-पी, कीट, पतंग, वृक्ष-लता आदि की योनियों में जाते हैं ।

जीवन की ये विचित्र पहेलियां हैं । जीवात्मा का स्वभाव 'सच्चित्' बताया जाता है । आत्मा 'चित्' है, उसमें चेतना (Consciousness) है । किन्तु यह चेतना 'प्राण' और 'चेष्टा' के माध्यम से प्रकट होती है ।

निम्न मंत्र के चिन्तन में 'प्राण-चेष्टा-जीवन' का सुयोग प्रस्तुत हुआ है-

**'यः प्राणतो निमिषतो महित्वैक इद्राजा जगतोबभूव ।
य ईशे अस्य द्विपदञ्चतुष्पदः कस्मै देवाय हविषा विधेम ।''** (यजु. ३३-१३)

मंत्र को चिन्तन की सुविधा की दृष्टि से निम्न खण्डों में विभाजित कर लेते हैं ।

१) यः (परमेश्वरः) प्राणतः निमिषतः झगतः । जो परमेश्वर प्राणवाले, निमेष वाले, जगत् का

२) महित्वा एक इत् राजा बभूवः

(जो परमेश्वर अपनी महिमा के कारण इस प्राण वाले निमेष वाले संसार का निस्सन्देह एक राजा है ।

३) यः अस्य द्विपदः चातुष्पदः ईशे-जो परमेश्वर इस जगत् में द्विपद-चतुष्पद, जड़ चेतन सब पर शासन करता है (अपनी महिमा से)

४) कस्मै देवाय हविषा विधेम सुखस्वरूप सकल ऐश्वर्य के देने वाले परमात्मा की भक्ति अपनी सकल उत्तम सामाग्री अर्पित करके करे ।

अब प्रत्येक खण्ड पर व्याख्यात्म चिन्तन प्रस्तुत करते हैं :-

१) **यः प्राणतः निमिषतः जगतः** - जो प्राण वाले, निमेषोन्मेष वाले, आँख आदि से चेष्टा करने वाले संसार का राजा है ।

हमारा शरीर है तो माटी का पुतला ही- **'भस्मान्तं शरीरम्'** यह अन्त में मिट्टी में ही मिल जायेगा । यह मिट्टी का पुतला भी प्राणों का सम्पर्क पाते ही संसार की सर्वाधिक मूल्यवान् वस्तु बन जाता है । कल्पना कीजिए कहीं आग लग गई, वहां धन सम्पत्ति भी है और एक नन्हा मुन्ना भी है । शिशु छोटा है, जीयेगा या नहीं, कमाने वाला, सुयोग्य बनेगा भी या क्या ? किन्तु सारे हीरे जवाहारात एक ओर, नन्हा-मुन्ना प्रणी एक ओर । सारी अनिश्चितता के बावजूद, अनिश्चित जीवन, अनिश्चित योग्यता वाले प्राणी का, प्राण वाले का, प्राणतः का मूल्य कहीं अधिक है, अतुलनीय रूप से अधिक है । यह है महिमा प्राण की, अन्यथा शरीर तो है ही माटी का पुतला । प्राणों का सम्पर्क पाकर मिट्टी अमूल्यवान बन गई ।

नास्तिक सोचता है और मानता-विश्वास भी करता है-

**'माटी का तन माटी का मन,
क्षण भर जीवन, मेरा परिचय ।'**

नास्तिक के लिए न अध्यात्म है और न है प्रभु की कृपा जन्य आध्यात्मिक उपलब्धि । प्रभु भक्त का आध्यात्मिक दृष्टिकोण सारे चिन्तन की दिशा बदल देता है । हमारा शरीर है तो मिट्टी ही, और अन्त में इसकी परिणति भी मिट्टी ही है, किन्तु प्राण तत्त्व का स्पर्श होते ही यह अमूल्य, बहुमूल्य, मिट्टी का अन्य रूप बन जाती है । सड़ी गली मिट्टी गुलाब की कली, मिश्री की डली बन जाती है । मानव चोले का तो पूछना ही क्या ? अपनी मिट्टी की विशेषताओं पर मुग्ध होकर भक्त प्रभु भक्ति में मगन होकर अपनी मिट्टी की सराहना करने लगता है -

**'मेरी मिट्टी ! मैं बलि जाऊँ ।।
तुझे पात्र में परिणत पाऊँ ।
तूही मेरी चांदी सोना, आघातों से खिन्न न होना ।
रूप बनेगा सुघर सलोना, पहले पिण्ड बनाऊँ ।।
मेरी मिट्टी मैं बलि जाऊँ ।
चले पिता का चक्र नियम से, बैठ शिला पर तू शम दम से ।
उठे एक आकृति क्मर-क्मर से, भली भाँति मैं भाऊँ ।।
मेरी मिट्टी मै बलि जाऊँ ।
फिर भी तुझको तपना होगा, क्लेशों से न कलपना होगा ।
थों मङ्गल घट अपना होगा, भर धर घर घर आऊँ ।।
मेरी मिट्टी मैं बलि जाऊँ ।।'**

(श्री नैथिलीशरण गुप्त रचित)

प्राण विचित्र तत्त्व है । आत्मा के साथ जब प्राणका सम्पर्क प्रभु की महिमा से होता है तो आत्मा का, अमर आत्मा का जीवन आरम्भ होता है । जीवति, प्राणति, ये सारे प्रयोग सप्राण आत्मा के लिए होते है । निष्प्राण आत्मा अजर अमर हो सकता है । किन्तु जीवन तो तभी आता है जब प्रभु प्राणों के साथ आत्मा को जोड़ देते हैं ।

प्र पूर्वक अनु प्राणने शतृ प्रत्यय करने षष्ठी एक वचन में प्राणतः प्रयोग बनेगा । इसी प्रकार नि + मिष् + शतृ षष्ठी एकवचन में निमिषतः प्रयोग सिद्ध होगा । सो निमिषतः का सीधा अर्थ हुआ 'नेत्रादिना चेष्टतां कुर्वतः' । निमिषतः का सीधा सा अर्थ हुआ 'नेत्रादिना चेष्टतां कुर्वतः' । सो निमिषतः का अर्थ हुआ नेत्रादि ज्ञानेन्द्रियों और कर्मेन्द्रियों से चेष्टा करने वालों का ।

प्रणतः का अर्थ हुआ 'प्राण वालों का' और निमिषतः का अर्थ हुआ 'ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रिय' चेष्टा करने वालों का ।'

प्राणों के अभाव में सामान्य रूप से चेष्टाएं नहीं हो सकती । प्राणतः निमिषतः 'ब्राह्मण वशिष्ठ न्याय' जैसा लगता है । वशिष्ठ कहने से ब्राह्मण तो समझा ही जायगा । निमिषतः चेष्टां कुर्वतः कहने से प्राणतः तो समझा ही जायेगा ।

किन्तु इस मंत्र में प्राणतः का प्रयोग कुछ अधिक, शायद बहुत अधिक भाव को समेटे हुए है । ऊर्जा खनिज में भी पाई जाती है । मैं विज्ञान का विद्यार्थी नहीं हूँ । किन्तु ऊर्जा से संबंधित दो सूत्र प्रस्तुत करने का मन हो रहा है -

i) $E=MC^2$

ii) E h $\theta$ और $f=c/\theta$

हम सूत्रों में नहीं उलझना चाहते किन्तु चेष्टा, ऊर्जा की समस्या से सम्मुखीन होना होता है ।

ऋषि ने अर्थ करते हुए 'प्राणतः का प्राण वाले, निमिषतः का अप्राणि रूप जगत का' अर्थ करके चिन्तन के आयाम को अत्यधिक विस्तृत कर दिया है । क्या प्राणतः और निमिपतः का आयाम अप्राणि रूप जगत् ऊर्जा, प्रकाश, शब्दतरंग, चम्बकत्व, रेडियो धर्मिता आदि आदि को अपने में समेट रहा है ?

प्राण सूक्त के एक मंत्र पर विचार कीजिए-
**'प्राणः प्रजा अनुवस्ते पिता पुत्रमिव प्रियम् । प्राणो हि सर्वस्येश्वरो यच्च प्राणति यच्च न ।।'** अथर्व. ११-४-१०

अर्थात् - प्राण पिता है, पालक है, रक्षक है । सारी प्रजाएं (प्रर्षेण जायन्ते इति प्रजाः) जड़चेतन, प्राणी अप्राणी, सभी को पुत्र की तरह प्रिय है । प्राण सम्पूर्ण प्रजाओं का, सृष्टि का, ईश्वर है 'यच्च प्राणति यच्च न' जो प्राणाति अर्थात् श्वास लेता है और यच्च न प्राणति अर्थात् जो श्वास नहीं लेते जैसे खनिज जगत् । वनस्पतियों में श्वसन क्रिया, आक्सीजन, नाइट्रोजन का लेना छोड़ना, साधारण अनुभव है । प्रजनन भी है ही । प्रस्नोपनिषद् का भी एक श्लोक दृष्टव्य है -

**'प्राणस्येदं वशे सर्वं त्रिदिवे यत् प्रतिष्ठितम् । मातेव पुत्रान रक्षस्व श्रीश्च प्रजां व विधेहि न इति ।।'** २-१३।।

तीनों लोकों में पृथ्वी, द्यौ, अन्तरिक्षलोक में जो कुछ भी प्रतिष्ठित है अस्तित्व में है, वह सब प्राणके नियन्त्रण में है । हे प्राण ! जैसे माता अपने पुत्रों की रक्षा करती है, वैसे हमें श्री शोभा आभा कान्ति और प्रज्ञा, मेधा बुद्धि दो ।

प्राण और चेष्टा को ध्यान मे रखकर एक तालिका बनाने का प्रयास कर रहे हैं । (कुछ अपना, कुछ अन्यत्र से साभार) ।

अ) **खनिज जगत्**-अधिकतम जड़ता, अधिक तप तनस् के परमाणु, न्यूनतम सत्त्व और रजस के परमाणु, जड़ता, गतिहीनता (Inertia) न्यापचय, ठोस घनत्व में कालक्रम से शिथिलता और स्वरूप परिवर्तन ।

आ) **वनस्पति जगत्** - अधिकतम तमस्, जड़ता से मुक्ति, प्राण श्वसन का प्रारम्भ, प्जनन (या पुनरुत्पादन) रज शुक्र, स्थानीय उपकरण (गर्भ केसर-पराग केसर) जाति विभाग, अन्तर इकरियाएं, जन्म यौवन वार्धक्य (सस्यमिवर्त्यः पच्यते सस्यमिव जायते पुनः) ।

किसी किसी वनस्पति में ज्ञान कर्म इन्द्रियों का कुछ अधिक विकास, उदाहरणार्थ छुईमुई में स्पर्श, डसोरा में स्पर्श-रसना की उपलब्धि इत्यादि ।

ई) **पशुजगत्** - पर्याप्त तमस्+रजस्+ न्यूनतम सत्तव, प्राणन, श्वसन, संचलन, ज्ञान-कर्म, इन्द्रियां, काम-क्रोध आदि का सुस्पष्ट अभिज्ञान, न्यूनतम विवेक, संघ प्रवृत्ति, आनुवंशिकता की सहज उपलब्धि, शारीरिक अन्तर क्रियाओं का मानव से समता इत्यादि ।

उ) **मानव जगत्** - विद्या बुद्धि विवेक, भौतिक, मानसिक, आध्यात्मिक पक्षों का विकास, परिज्ञान, अन्नमय कोष, प्राणमय, मनोमय विज्ञान में आनन्द में कोषों की साधना का अवकाश, अवसर । पशु प्रवृत्ति और पशु भोगों से लगाकर ब्रह्मानन्द तक अनेक अवस्थाओं का विकास क्रम । एक एक कोषकी साधना, विकासके लिए ऋषियों की योजना और शिक्षा ।

उपनिषद् जैसे आध्यात्मिक चिन्तन में विभिन्न, उच्च से उच्चतर योनि लोकों का वर्णन उपलब्ध है । यथा १) मानव, २) गन्धर्व, ३) पितृ, ४) देव, ४) बृहस्पति, ६) प्रजापति, ७) ब्रह्म ।

हम इस वर्णन में अधिकार पूर्वक कुछ कहना नहीं चाहते । हां, इतना अवश्य कहना चाहते हैं कि यदि प्रवृत्ति पशु बभोगों में नियंत्रित हो गई और प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय कोषों की ओर प्रवृत्ति हो गई तो आनन्द की मात्रा और कालावधि, दोनों का विकास होना सम्भव सुलभ हो जायेगा ।

हम 'प्राणतः निमिषतः' प्राण और चेष्टा पर विचार कर रहे थे । छुईमुईकी न्यूनतम चेतन-चेष्टा से लगाकर कम्प्यूटर मानव (जा बीसो अंकों का गुणा क्षणों में लिखने में समर्थ) की विकसित बौद्धिक प्रचेष्टा हमारे ज्ञान में है । पूर्व जन्म की सञ्चित उपलब्धियां भी प्रत्यक्ष जानकारी में है -

आर्य समाज कलकत्ता के पुराने कार्यकर्ता बंसल जी के परिवार का अर्जुन नामक युवक ४५-४० वर्ष पूर्व समाज के सत्संग में आता था । थोड़ा असामान्य था । स्व. पं. श्री अयोध्या प्रसादजी पूछते 'अर्जुन ! अमुक तारीख, अमुकमहीना, अमुक सन् क्या दिन था ? प्रश्न समाप्त होते ही उसे स्फुरण सा होता और तुरन्त ही वह अत्यन्त सहजभाव से दिन का नाम बोल देता । हमने पचासों बार देखा था । पूर्व वैदिक बुद्धि संयोग की उपलब्धि के अतिरिक्त अन्य कोई व्याख्या हमें बुद्धिगम्य नहीं होती ।

**प्राण तत्त्व क्या है ?**- वायु तो है नहीं । वायु प्राणों का वाहन है । प्राण व्यष्टि तो है ही, समष्टि भी है । मनस् तत्त्व आदि की तरह ही प्राण भी व्यष्टि समष्टि दोनों है । अपनी प्रकृति की, प्रवृत्ति की, साधना की सरूपता से मनुष्य सत्त्व,रज, तम, युक्त प्राणों को ग्रहम करता है । हिमालय की उपत्यका, गंगा का तीर, शीतल समीर का वातावरण है । अध्यात्मिक साधक प्राणायाम द्वारा सात्विक प्राणों का संग्रह करेगा । पहलवान दण्डबैठक से राजसी और नीच पशु प्रवृत्ति से तामसी प्राणों को ग्रहण करेगा ।

**आध्यातिमक साधना का आरम्भ** - आजकल कई जगह की योग साधना पद्धतियों में साधना का आरम्भ ध्यान से किया जा रहा है । 'अकरणान् मन्द करणं श्रेयः' कुछ न करने से मन्द करना भी ठीक ही है । किन्तु ऋषियों के अनुभूत मार्ग में प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान का ही

क्रम प्रशस्त है। प्राणायाम से प्राणमय कोष, प्रत्याहार से मनोमय कोष, स्वाध्याय से विज्ञानमय कोष, धारणा-ध्यान समाधि से आनन्दमय कोष की साधना बुद्धिगम्य है। ईश्वर प्रणिधान से भी बहुत कुछ सम्भव है। किन्तु ईश्वर प्रणिधान स्वयं अपने में जन्मजन्मान्तर की साधना से सम्भव है।

२) **महित्वा एक इत् राजा बभूव** - हमारे सामने अनेक राजा और अनेक राजाओं का इतिहास उपस्थित है। कोई वंश परम्परा से राजा बनते हैं। कोई-कोई युद्ध करके, विजयी बनकर राजा बनते हैं। राजा बनकर कोई 'रामराज' का उदाहरम प्रस्तुत करते हैं। कोई नादिरशाही राज भी चलाते हैं। किन्तु अपनी महिमा से राजा हो और कौन राजव्यवस्था से महिमावान् हो, ऐसा राजा तो प्रजापति प्रभु हीहैं।

सृष्टि की रचना, पालन, प्रलय, सब प्रभु की ही महिमा है। एक प्राणी मनुष्य पर थोड़ा विचार करें। मनुष्य का शरीर अद्‌भुत संयंत्र है। जीवन-प्राणन, श्वसन, रक्त संचरण, भोजन, पाचन, सब अद्‌भुत है। फिर इनका ऊर्जा शक्ति आदि से संबंध आश्चर्यजनक है। सिर में पीड़ा हुई तो यह दवा, कान दर्द की दूसरी दवा। दवाइयां मुखमार्ग से पाचन संयन्त्र के किसी संचार विभाग से अधिक सुन्दर-समर्थ-परिपूर्ण व्यवस्था, प्रभु की ही प्रधानता है, प्रभु की ही महिमा है।

मनुष्य केवल भौतिक (Physical) संयन्त्र नहीं है। यह भावनात्मक (Psychological), बौद्धिक (Intellectual) और आध्यात्मिक (spiritual) प्राणी है।

मानव=भौतिक+भावनात्मक+बौद्धिक+आध्यातिमक है।

इन सबका आपस में सामञ्जस्य, समन्वय भी परिपूर्ण है। एक भाषा को लें। उच्चारण संयन्त्र, शब्द, उनके अर्थ, भावानों से शब्दों का मेल, फिर शब्द प्रेरित भावना का मन और रक्त संचार समेत अनेक संयन्त्रों पर प्रभाव = सब उसी विधाता के विधान की ही तो महिमा है -

**'कोई न पार पावै महिमा अपार तेरी।**
**हर गुल से आ रही है खुशबू बहार तेरी॥'**
X X X X

**'सब जग के आधार! नमस्कार, नमस्कार।**
**सूरज और चांद में है तेरा ही उजाला॥**
**तूने पहनरखी है सितारों की माला,**
**महिमा अपरम्पार-मनमस्कार, नमस्कार॥'**
X X X X
**शब्द करती नदी बह रही है, सनसनाती हवा चल रही है।**
**कैसी उन्मादिनी यह महादेव की मधुर माया,**
**हमने उस ईश में मन लगाया।'**

प्रभु की महमिा अपार है और अपनी महिमा के कारण ही प्रभु संसार के पालक व्यवस्थापक राजा है।

राजा की महमिा शासन चलाने में, सुव्यवस्था करने में है। इससे भी अधिक महिमा का सम्पादन स्वार्थ त्याग कर पालन करने में है। यह तो परिवार और समाज की व्यवस्था में भी सुस्पष्ट है। परिवार में कमाने वाले, परिवारका पालन पोषण करने वाले सदस्य की महमिा अधिक होती है। एक श्लोक के दो चरणों पर विचार कीजिए-
**'र्स्वस्य द्वे समुतिकुमती सम्पदापत्ति हेतु।**
**एकोगोत्रे प्रभवति पुमान् यः कुटुम्बं बिभर्ति।'**

अर्थात् सभी मनुष्यों के पास सुमति और कुमति और कुमति दो होते ही हैं। सुमति से सम्पत्ति सुख साधन सुविधा प्रतिष्ठा आदि मिलते हैं और कुमति से आपत्ति-विपत्ति बदनामी आदि मिलते हैं। परिवार में वर्ग-समुदाय-समाज में उस व्यक्ति का प्रभाव बढ़ जाता है। उसकी महिमा अधिक होती है जो सबका पालन करता है।

मनुष्य कितना भी त्यागी हो, कितना भीतपस्वी हो, उसे अपने योग क्षेम के लिए कुछ न कुछ भोजन वस्त्र आवास तो चाहिए ही चाहिए। किन्तु परमेश्वर अत्यन्त सुन्दर, सम्पन्न, धनधान्य से परिपूर्ण संसार बनाता है। सुन्दर वन, उपवन, नदी, पहाड़, झरने झील, जल, पवन, फल-फूल आदि आदि। किन्तु स्वयं एक कण का भी उपभोग नहीं करता। वह तो निर्लेप है। सवकुछ बनाकर जीवों को प्रसाद की तरह अर्पित कर देता है। सब कुछ बनाकर जीवों को प्रसाद कीतरह अर्पित कर देता है। सर्वस्व त्यागी है तभी सुखस्वरूप है। जहां त्याग, वहां, सुख, जहां भोग वहां रोग-दुःख बन्धन। प्रभु परोपकारमय हैं तभी तो आनन्दस्वरूप हैं। स्वार्थ के कारण दुःख होता है। परमार्थ के कारण आनन्द होता है। यह विश्वपति की महमिा है।

३) **य ईशे अस्य द्विपदः चतुष्पद-** प्रभु इस संसार के द्विपाद, चतुष्पाद, जड़चेतन, पशुपक्षी मनुष्य आदि सब पर शासन करते हैं। संस्कृत पाठ है 'इश ऐश्वर्ये' अंग्रेजी व्याकारण 'ईश to govern' लिखते हैं। अपने अपने हिसाब से दोनों पर चिन्तन करते हैं।

प्रभु ऐश्वर्य के दाता हैं। ऐश्वर्य ईश्वरत्व-ईश्वरभाव को कहते है। सांसारिक दृष्टि से ऐश्वर्य के साधनों में प्रमुख हैं-शरीरबल धन, विद्या आदि। इन सबका दाता परमेश्वर है, मनुष्य तो ग्रहीता, ग्रहण करने वाला है। प्रभु ने ऐश्वर्य प्राप्ति का मार्ग दिखला दिया। आचार-विचार, संध्या, सदाचार, व्यायाम ब्रह्मचर्य सभी काया-सम्पत्ति, शारीरिक ऐश्वर्य के साधन हैं। इन मार्गों पर चलकर मनुष्य ऐश्वर्य पा लेता है। ऐसी ही स्थिति विद्या धन आदि की भी है। सभी ऐश्वर्य, चाहे विद्या हो, या अन्य कुछ, सभी प्रभु की व्यवस्था में सन्निहित हैं। मनुष्य सन्मार्ग पर चलता है और प्रभु उसकी झोली में ऐश्वर्य डालदेते हैं। किन्तु झोली तो ठीक रखनी होगी। सन्मार्ग सदाचार, नियम आदि ही तो झोली को संभालना ठीक रखना है।

प्रभु शासन भी करते हैं। सबको उनके कर्मोका फल भगवन् देते है। एक प्यारे गीत के एक दो पद देखिए-
**'मेरे दाता के दरबार में, सब लोगो का खाता।**
**जैसी कोई करनी करता, वैसा ही फल पाता॥**
**नहीं चले भाई उसके घर रिश्वत और चालाकी।**
**उसकी लेन देन की बन्दे, रीति बड़ीहै बांकी।**
**पुण्य का बेड़ा पार करे वह, पाप की नाम डुबाता॥**
**कड़े कड़े कानून प्रभु के, बड़ी कड़ी मर्यादा।**
**किसी को कौड़ी कम नहीं देता, न ही किसी को ज्यादा।**
**इसीलिए तो दुनियाका वह, जगत पिता कहलाता॥'**

वह जगत् पिता है । सबका पालन करता है । किन्तु प्रभु न्यायकारी है । पुण्यके बदले सुख और पाप के बदले दुःख मिलता ही है । 'अवश्यमेव भोक्तव्यं कृतं कर्म शुभा शुभम्' - शुभ और अशुभकर्मोंका फल तो अवश्य ही भोगना पड़ता है ।

परमैश्वर्यवान् प्रभु पालक भीहैं और शासक भी । जन्म से मृत्यु पर्यन्त पालन की सारी व्यवस्था प्रभुकरते हैं । विलास की निरर्थक पाप प्रेरक वस्तुएं महंगी हैं, किन्तु जीवन की आवश्यक अमूल्य वस्तुएं बिना मूल्य के प्रभु ने दे रखी है । 'प्राण' सबसे अधिक आवश्यक है । प्राणों के बिना तो मनुष्य कुछ क्षण भी कठिनाई से जीवन धारण कर सकेगा । वे प्राण ग्रहण करने की क्षमता खो बैठे, यह अलग बात है । प्रभु नेतो भरपूर प्राण दिये हैं । प्रभु पालक हैं ।

जगदीश्वर शासक भी है । पापों कादण्ड भी देते हैं । कई बार मनुष्य अपनी दार्शनिक सोच को स्वार्थ से बंध देता है । उसकी तर्कबुद्धि कुण्ठित हो जाती है, अथवा, मनुष्य अपनी तर्क बुद्धि को कुण्ठित कर लेता है । भक्तों ने पाप क्षमा के अनेक रास्ते निकाल लिए हैं । कहते हैं -

**'गंगागंगोति यो ब्रूयात् योजना शतैरपि ।**
**मुच्यते सर्व पापेभ्यो विष्णुलोकं स गच्छति ।।'**

सैकड़ों योजनों से गंगा-गंगा बोलने से ही पापों से मुक्त होकर विष्णुलोक बैकुण्ठ को चला जाता है ।

ऐसे दूर्जनों श्लोकपद भरे पड़े हैं जो पाप को क्षमा कर देने की सिफारिश करते रहते हैं । किन्तु शास्त्रीय स्थिति पाप क्षमा की नहीं है ।

**श्रीकृष्ण की सम्मति** -श्रीमद् भगवद् गीता में एक प्रसंग है कि परमेश्वर किसी भी कर्त्ता का पाप या पुण्य नहीं लेते । मनुष्य अज्ञान से मोहित हो जाता है तो ऐसा सोचने लगता है कि प्रभु हमारा पाप हमसे ले लेंगे और पुण्य हमें प्रदान कर देंगे । ईश्वर की प्रार्थना उपासना से पाप नष्ट नहीं होते । निम्नलिखित श्लोक पर विचार कीजिए -

**'नादत्ते कस्यचित्पापं न चैव सुकृतं विभुः ।**
**अज्ञानेनावृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तवः ।।'**
गीता ५-१५

अर्थात्-विभु (परमेश्वर) न किसी का पाप ग्रहण करते हैं और न किसी का सुकृत-पुण्य ही लेते हैं । जब मनुष्यका ज्ञान अज्ञान से आच्छादित्त होजाता है, ज्ञान पर अज्ञान का परदा पड़ जाता है, तब वह मोह में पड़कर ऐसा सोचता है कि भगवान मेरा पाप क्षमा कर देंगे या मुझे पुण्य दे देंगे । प्रभु न्यायकारी हैं । जीव को अपने कर्मों के अनुसार न्याय मिलता है ।

प्रभु ऐश्वर्यशाली हैं । वे मनुष्य को ऐश्वर्य पाने का अवसर भीदेते हैं । यह मनुष्य का अपना काम है कि वह ऐश्वर्य प्राप्त करले या उसो छोड़ दे ।

ऐश्वर्य धन का हो या बल का फिर विद्या का भी ऐश्वर्य हो, यह ऐश्वर्य तो दान करने से ही मिलता है, संचय करने से नहीं-

**'यद् ददाति यदश्नाति, तदेव धनिनोधनम् ।**
**अन्ये मृतस्य क्रीड़न्ति, दारैरपि धनैरपि ।।'**

जो किसी को दे दिया, जिस धनबल और विद्या से किसी की सेवा-सहायता कर दी, वह अपने लिए संचित हो गया, प्रभु के बैंक में जमा हो गया । धनी का धन तो वही है जो अपने या अन्य के कार्य आ गया । अन्यथा धनीकी मृत्यु के पश्चात् दूसरे लोग उसके धन के साथ खेल खेलते है-खिलवाड़ करते हैं ।

प्रभु के न्याय का आश्रय ही परम सहारा है ।

४) **कस्मै देवाय हविषा विधेम** - सकल ऐश्वर्यके देने वाले, सुख-स्वरूप परमेश्वर के लिए अपनी सकल उत्तम सामग्री अर्पित करके भक्ति करें ।

प्रायः देखा जाता है कि यज्ञ याग, दान-दक्षिणा इत्यादि में दी जाने वाली, अर्पित की जाने वाली वस्तुएं घटिया स्तर की रहती हैं । बाजार में पूजा के बर्तन, ब्राह्मणों को दिये जाने वाले वस्त्र पात्र अजीव प्रकारके होते हैं । पौराणिकों मेंतो कहावत ही है 'दान की बछिया का दांत नहीं देखते' । देने वाला खाना पूर्ति करता है और कई ब्राह्मण-महापात्र-मन्दिरों के पुजारी आदि वैसे का वैसा ही दुकानदारको बेज देते हैं । दुकानदार फिर किसी दाता को बेच देता है । कहते भी है 'भाव के भूखे हैं भगवान् ।' ऐसा जान पड़ता है कि भगवान् उनके भावों की चालाकी, दाता की कंजूसी नहीं समझते ।

कई अवसरों पर तीर्थों में दुग्धदान की प्रथा है । दान दाता अपना दूध कम लाता है । प्रायः दुग्धदान में पंडिताई करने वाला ब्राह्मण हीदूध का लोटा घर से भरकर ले आता है । भक्तगण दुग्धदान करते हैं । ब्राह्मण की दक्षिणा और दूध का दान दोनों ब्राह्मणों को मिलता है । दुग्धदान से लोटा जितना खाली होता जाताहै उतना हीपानी मिलाकर दुग्धदान कराने वाला लोटा को भरता रहता है । घंटों, शायद सारे दिन दुग्धदान ही होता रहता है और पुजारी का लोटा भी भरा का भरा ही रहता है ।

कई बार यज्ञों में टीने की पेन्दी का घी रख लेते हैं । अच्छा घी खाने के लिए और तलछट लाल, मटमैला, काला घी हवन के लिए । यह सब हमारी हीन मनोवृति या भोलेपन का फल है । ऋषि केसर कस्तूरी सुगन्ध युक्त अच्छे शुद्ध घी की आहुतियाँ देने को लिखते हैं ।कस्तूरी तो अब दुर्लभ है और केसर भीबुहत महंगी ।कम से कम शुद्ध गोघृत का तो हम प्रयोग करें । कई बार अति बाबू टाइप लोग वनस्पति तेलों को घी समझते हैं । यज्ञ के लिए तो शुद्ध गोघृत ही चाहिए । कम से कम पशुदुग्ध से बना हुआ घी तो हो ही ।

स्वामी दयानन्दजी ने देवाय का अर्थ सकल ऐश्वर्य का देने वाला परमेश्वर किया है । 'देवो दानात्' देव दान से ही देव बनते हैं । परमेश्वर तो परमदाता, महादेव, महान् दाता है । वस्तुतः हमारे पास जो कुछ भी है सब को परमेश्वर ने ही हमें दिया है । किसी में विद्या है, किसी में वक्तृत्व है, किसी में कलाकारिता है, कहीं संगीत, कहीं वाद्य, कहीं तकनीकी कला, जो कुछ भी हममें विशिष्टता, विशेषता है, वह सब प्रभु की विभूति है । गीता का एक मार्मिक श्लोक देखिए -

**'यद् यद् विभूतिमत्सत्वं श्रीमदूर्जितमेव वा ।**

**तत् तदेवागच्छ त्वं मम तेजोंश सम्भवम् ।।'**

गीता. १०-४२

संसार में जो कुछ भी विभूतियों वाला, विशेषता लिए श्री सम्पन्न, ऊर्जस्विता लिए है, वे सारी विभूतियां, विशेषताएं, श्री सम्पन्नता, ऊर्जस्विता, सबकुछ प्रभु के तेज का ही अंश है । प्रभु परमेश्व से ही ये विभूतियां, ये गुणहमें मिलते हैं, हममें उद्भुतो होते हैं -

**'मुझमें मेरा कुछ नहीं, जो कुछ है सब तोर ।**
**तेरा तुझ को अर्पण, क्या लागत है मोर ।।'**

इसमें 'क्या लागत है मोर' यह अंश अर्पण को हल्का बना दे रहा है । बस, अर्पण ही पर्याप्त है-

**'त्वदीयं वस्तु हे नाथ ! तुभ्यमेव समर्पये ।'**

मनुष्य की उत्तम सामग्री क्या है ? हमारे जीवन की सर्वश्रेष्ठ उपलब्धि ही हमारी उत्तम सामग्री है । हम जो कुछ भी अपनी उपलब्धि, अपने जीवन की सफलता समझते हों, उसे प्रभु की प्रजा के क्लयाणार्थ अर्पित करनेकी चेष्टाकरते रहें ।

अर्पण की मानसिकता आधे मन से नहीं होती पीरे मन से (Whole hearted) अर्पण ही वास्तविक भक्ति होती है । स्वामी दयानन्दकी बहुत लम्बी समाधि लगने लगी थी । किन्तु वे ब्रह्मानन्द के सुख को त्यागकर भी संसार के कल्याण और देदविद्या के प्रचार में लग गये । ऋषि के जीवन की श्रेष्ठ उपलब्धि को उन्होंने प्रभु की प्रजा को अर्पित कर दिया । वस्तुतः जब अपने प्रभु के साथ भक्तकी एकात्मकता हो जाती है तो सम्पूर्ण समर्पणकी ब्रात भी तो नहीं रह जाती, उस समय की भावना को निम्न मन्त्रांश में देखिये-

**'त्वमस्माकम् तवस्मसि'** ऋ० ८-१२-३२७

प्रभु आप हमारे हैं और हम आपके हैं ।

इस भावना के जाग जाने पर भक्त अपने अहम् से बहुत दूर तक मुक्त हो जाता है । फिर जो कुछ भी है वह सब भगवान् का ही है और मैं, मेरी योग्यता, उपलब्धि सब उसी प्रभा का दान है, सब उसी को अर्पित हो, यही उसकी भक्ति हैं ।



# मांसभक्षण के पक्ष में दिये जानेवाले कतिपय वेदमन्त्रों पर विचार

-आचार्य रामनाथ वेदालङ्कार

'सरिता' १९८० के अप्रैल (प्रथम) अङ्क में 'वैदिक युग में मांसभक्षण' शीर्षक से एक लेख प्रकाशित हुआ था । इसमें लेखक ने मांसाहार के प्रमाणस्वरूप पाँच वेदमन्त्र उपस्थित किये थे । इनके अतिरिक्त मनुस्मृति, गौतमधर्मसूत्र, आपस्तम्बधर्मसूत्र, बृहदारण्य-कोपनिषद्, याज्ञवल्क्यस्मृति और बाल्मीकि-रामायण के भी कुछ स्थल देकर अपने पक्ष को सिद्ध करने का प्रयास किया गया था । इस सम्बन्ध में हमारा वक्तव्य यह है कि जहाँ तक ऋग्, यजुः, साम, अथर्व इन चार वैदिक संहिताओं का प्रश्न है, उनसे मांसभक्षण का समर्थन नहीं होता है । न उनमें देवताओं को मांस खिलाने का विधान है, न मनुष्यों द्वारा मांस खाने का । मांसभक्षण के पक्ष में जो वैदिक प्रमाण दिये जाते हैं, वे वस्तुतः प्रमाणाभास ही हैं । स्वामी दयानन्द ने वेदों को ही स्वतः प्रमाण माना है । अन्य ग्रन्थ वहीं तक प्रमाण है, जहाँ तक वे वेदानुकूल हैं । वेदविरुद्ध होनेपर वे प्रमाणरूप में मान्य नहीं हैं ।

हम यह कहना नहीं चाहते कि भारत में कभी कोई मांसभक्षक रहे ही नहीं । अन्य कई व्यसनों के समान मांसभक्षण का व्यसन भी कभी प्रबलरूप में और कभी सामान्यरूप में प्रचलित रहा है, परन्तु उसे शास्त्रकार निन्दा की दृष्टि से ही देखते हैं । कहीं-कहीं धर्मसूत्रकारों ने यह भी कह दिया है कि यदि मांस खाने से रुक नहीं सकते तो कम से कम अपवित्र पशु-पक्षियों का मांस तो न खाओ, परन्तु शास्त्रों की दृष्टि में आदर्श यही है कि मांस का सेवन सर्वथा न किया जाए । मनुस्मृति ने तो स्पष्ट कहा है कि भले ही कुछ लोग यह विचार रखते हों कि मांसभक्षण, मद्यपान आदि में कोई दोष नहीं है, परन्तु वस्तुतः इनसे निवृत्त रहना ही महाफलदायक होता है -

**न मांसभक्षणे दोषो न मद्ये न च मैथुने ।**
**प्रवृत्तिरेषा भूतानां निवृत्तिस्तु महाफला ।।**

-मनु. ५.५६

इस निर्देश के होते हुए मनुस्मृति में जो भक्ष्याभक्ष्य (किन्हीं विशेष जन्तुओं के खाने या न खाने) का प्रकरण है, उसे पूर्वापरविरुद्ध होने से प्रक्षिप्त ही मानना चाहिए । अतएव स्वामी दयानन्द ने प्रक्षिप्त-श्लोकरहित मनुस्मृति को ही प्रामाणिक माना है ।

अब रह जाती है बात वेदों की । सो मांसाहार के प्रमाण में सरिता के लेखक ने जो वेदमन्त्र दिए है, उनकी क्रमशः परीक्षा करते हैं ।

## प्रथम मन्त्र

**अवर्त्या शुन आन्त्राणि पेचे न देवेषु विविदे मर्डितारम् ।**
**अपश्यं जायाममहीयमानामधा मे श्येनो मध्यावाजभार ।।** -ऋ. ४.१८.१३

सरिता के लेखक के अनुसार इस मन्त्र में ऋषि वामदेव अपना अनुभव बता रहे हैं । 'चूँकि मैंने अन्य देवों में से किसी को भी सुखदायक न पाया, इसलिए मैंने लाचार होकर कुत्ते की आँतें पकाई । मैंने अपनी पत्नी को अपमानित होते भी देखा । तब इन्द्र बाज पक्षीके समान उड़कर मेरे लिए मधुर सोमरस ले आया ।'

अब यहाँ विचारणीय है कि वामदेव को यदि ऐतिहासिक व्यक्ति ही मान लें तो विपत्ति या संकट (अवर्ति) में पड़े होनेपर उसे कुत्ते की आँत पकाना क्यों आवश्यक हो गया ? क्या ऐसी विपत्ति आ गयी थी कि कुत्ते के अतिरिक्त कोई भी पशु, पक्षी, घास-पात, कन्द-मूल आदि नहीं बचा था । फिर वामदेव के अन्य साथी भी तो होंगे, वे कैसे जीवित रहे ? यदि वे किसी अन्य भोजन से जीवित रह सकते थे, तो वामदेव को भी वह भोजन सुलभ क्यों न हुआ ? ये

सव बातें इस ओर संकेत करती है कि मन्त्रगत 'शुनः आन्त्राणि' (कुत्ते की आँतों) का कुछ अन्य ही रहस्य है ।

एक अन्य बात यह द्रष्टव्य है कि मन्त्र में दो प्राणियों के नाम आये हैं- 'श्येन' (बाज) और 'श्वा' (कुत्ता) । मन्त्र में उलझन इस कारण उत्पन्न हो गयी है कि श्येन का अर्थ तो सायण ने और उसके अनुगामी सरिता के लेखक ने बाज न लेकर बाज के समान शीघ्रगामी इन्द्र ले लिया और श्वा का अर्थ कुत्ता ही रहने दिया । तो मन्त्र का वास्तविक रहस्य क्या है ? 'वाम' का अर्थ है सुन्दर या प्रशंसनीय और 'देव' का अर्थ है तेजस्वी । सुन्दर, प्रशस्त, तेजोमय शरीरवाला मनुष्य वामदेव है । कभी दुर्भिक्ष पड़ जानेपर शाक, सब्जी, अन्न, फल आदि उत्पन्न नहीं हुए हैं, जिनके पास कुछ अन्न सञ्चित है भी वे वामदेव-सदृश गरीबों की सहायता नहीं कर रहे हैं, क्योंकि दूसरों की सहायता में अन्न समाप्त हो गया तो अपने प्राण सङ्कट में पड़ जाएँगे । अब वामदेव बेचारा क्या करे ? उसकी पत्नी भी इस विपत्ति में शोभाहीन हो गयी है । वह 'श्वा' की आँतों को पकाकर खा लेता है, पर 'श्वा' से कुत्ता अभिप्रेत न होकर अपामार्ग या चिरचिटा अभिप्रेत है । अपामार्ग को पर काँटे-काँटे से खड़े रहते हैं, जो पास जानेवाले मनुष्य के कुक्कुर के दाँत है, जिनसे वह काटता है । अपामार्ग की काँटोंवाली से सुधा नहीं सताती । अथर्ववेद में इस अपामार्ग को भूख-प्यास का मारनेवाला कहा है -

**क्षुधामारं तृष्णामारम् अगोताम् अनपत्यताम् ।**
**अपामार्ग त्वया वयं सर्वं तदपमृज्महे ॥**

-अथर्व. ४.२७.६

इस दृष्टि से देखें तो वामदेव के उक्त मन्त्र का अर्थ इस प्रकार होगा-मैंने (अवर्त्या) दुर्भिक्षरूप विपत्ति के कारण, क्षुधानिवृत्ति के लिए (शुनः आन्त्राणि) अपामार्ग की बीजोंवाली शाखाओं को (पेचे) पकाया, पकाकर खाया, क्योंकि उस दुभिक्ष-काल में (देवेषु) सज्जनों में किसी को भी (मर्डितारम्) सुखदाता एवं सहायक (न विविदे) मैंने नहीं पाया । (जायाम्) अपनी पत्नी को भी मैंने दुर्भिक्ष के कारण (अमहीयमानाम्) अशोभमान अवस्था को प्राप्त (अपश्यम्) देखा, किन्तु यह, विपत्ति की अवस्था सदा नहीं रही, (अथा) अन्ततोगत्वा (श्येनः) शंसनीय गतिवाला वायु, पर्जन्य और सूर्य (मे) मेरे लिए (मधु) वर्षाजल (आजभार) ले आया । प्रचुर वृष्टि से दुर्भिक्ष का सङ्कट समाप्त हुआ ।

अध्यात्म में वामदेव जीवात्मा है, क्योंकि वह स्वरूप से सुन्दर, प्रशस्त, निर्मल और तेजस्वी है । वह माता के गर्भ में आकर शरीर धारण करता है । बुद्धि उसकी पत्नी है । कभी आत्मारूप वामदेव बुद्धि, मन, प्राण, इन्द्रियों आदि सहित दुर्गुणों एवं व्याधियों पर विजय पाता हुआ राजा के समान विराजमान होता है । परन्तु मन्त्र में जिस दशा का वर्ण है, वह उसकी दारिद्र्योपहत दशा है । वह काम, क्रोध आदि के वशीभूत होने से विपद्ग्रस्त हो गया है और कुत्ते की आँतें पकाने लगा है, अर्थात् कुत्ते जैसा निन्दित आचरण करने लगा है । निरुक्त में कहा है कि 'श्वा' 'काक' आदि शब्द निन्दार्थक होते हैं- **श्वा काक इति कुत्सायाम्** (निरु. ३.१८) । आन्त्र का अर्थ है आचरण, कार्य या व्यवहार (अत सातत्यगमने) । पच धातु यहाँ करणार्थक है । आत्मा की जाया बुद्धि भी अशोभमान हो गयी है । इन्द्रिय, मन आदि देवों में से किसी को भी वह अपना सुखप्रदाता नहीं पा रहा है । परन्तु अन्त में 'श्येन' प्रभु की कृपा होती है । 'श्येन' का अर्थ है, शंसनीय गतिवाला सर्वव्यापक परमात्मा । वह उस दुर्गति-प्राप्त आत्मा के लिए मधु ले आता है । मधु है सफलता, विजय, अमरत्व, दिव्य आनन्द ।

अधिदैवत पक्ष में चन्द्रमा वामदेव है, जो कि सौन्दर्य का मूर्तरूप है । आकाशीय रोहिणी तारा उसकी पत्नी है । जब आकाश में चन्द्रमा रोहिणी-शकट का भेदन करता है, तब अपूर्व शोभा होती है । परन्तु चन्द्रमा सदा ही परिपूर्ण नहीं रहता, न ही रोहिणी-योग की अपूर्व छटा सदा रहती है । मन्त्र का वामदेव कृश कलाओं वाला दुर्गति-प्राप्त चन्द्रमा है । वह स्वयं भी दरिद्र हो गया है और उसकी जाया रोहिणी भी दरिद्र हो गयी है । आकाश में एक 'श्वान' नक्षत्र-पुञ्ज है, जिसे अंग्रेजी में 'डॉग स्टार' या 'कैनिस मैजर' कहते हैं । उधर चन्द्रमा और रोहिणी आभारहित हो रहे हैं और इधर 'श्वान' नक्षत्र-पुञ्ज की आँतें चमक रही हैं । मानो चन्द्रमा उन आँतोंको पका रहा है । पर चन्द्रमा की क्षीणकाय अवस्था शीघ्र ही दूर हो जाती है । 'श्येन' उसे मधु प्रदान कर देता है । 'श्येन' है सूर्य, जिसके प्रकाशरूप मधु को पुनः पाकर चन्द्रमा पुनः परिपूर्ण और प्रफुल्ल हो जाता है ।

## द्वितीय मन्त्र

**यदीदहं युधये संनयान्यदेवयून् तन्वा शूशुजानान् ।**
**अमा ते तुम्रं वृषभं पचानि तीव्रं सुतं पञ्चदशं निषिञ्चम् ॥** -ऋ. १०.२७.२

सायण ने इसे इन्द्र के पुत्र वसुक्र की उक्ति माना है और व्याख्या की है कि वसुक्र इन्द्र को कहता है कि मैं तेरे लिए मोटे-ताजे बैल को पकाऊगा-**तुम्रं प्रेरकं बलिनं पीवानमित्यर्थः वृषभं सेचनसमर्थं पुंपशुं पचानि** । इसी का अनुसरण करते हुए सरिता के लेखक ने लिखा है कि वसुक्र ऋषि का कथन है कि 'जब मैं देवता-विरोधी शत्रुओं पर अपने साथियों सहित आक्रमण करूँगा, तब मै तुम्हारे लिए पुष्ट बैल पकाऊँगा और सोमरस निचोडूँगा ।' पर वस्तुतः प्रथम तथा अगले मन्त्रों के समान इसे इन्द्र की उक्ति मानना ही अधिक संगत है । इन्द्र कहता है-

(यदि इत् अहम्) यदि निश्चय ही मैं (अदेवयून्) देवों की हितेच्छा न करनेवाले, (तन्वा शूशुजानान्) शरीर से परिपुष्ट हुए शत्रुओं को (युधये) युद्ध के लिए (संनयानि) रणभूमि में लाता हूँ, तो (अमा) साथ ही, हे

स्तोता, (ते) तेरे लिए (तुम्रं वृषभं) स्थूल वृषभ को (पचानि) पकाता हूँ तथा उसमें (पञ्चदशम्) पन्द्रहवाँ (तीव्रं सुतं) तीव्र अभिषुत रस (निषिञ्चम्) निषिक्त कर देता हूँ ।

अधिदैवत पक्ष में ये शत्रु जिनसे इन्द्र युद्ध करता है वृत्र या मेघ हैं, जिन्हें युद्ध में पराजित कर वह भूमि पर बरसा देता है । वृत्रों के साथ इन्द्र का युद्ध प्रसिद्ध ही है । अपना दूसरा कार्य इन्द्र ने जो यहाँ वर्णित किया है, 'वृषभ को पकाना' है । प्रश्न यह है कि यहाँ सायण के समान वृषभ को पकाने का अर्थ बैल पशु को पकाना ही गृहीत किया जाए, अथवा इसे पहेली मानकर रहस्यार्थ का उद्घाटन करने का प्रयत्न किया जाए । विचार करने पर ज्ञात होता है कि वस्तुतः यह एक पहेली ही है । जिस सूक्त का यह मन्त्र है, वह ऋग्वेद में प्रहेलिकात्मक सूक्तों मे से एक है तथा इसके अन्य कई मन्त्र भी पहेली-रूप ही हैं । यहाँ वृषभ का अभिप्राय सोम (चन्द्रमा या सोमबल्ली) है । सायण ने भी ऋग्वेद में अनेक मन्त्रों में वृषभ का अर्थ सोम लिया है । नवम मण्डल में ग्यारह बार एकवचनान्त वृषभ माना है । चन्द्रमा को पकाने या परिपक्व करने का अभिप्राय उसे परिपूर्ण करना है । कृष्णपक्ष में क्षीण हुए चन्द्रमा को इन्द्र पुनः परिपक्व कर देता है । जब वह एक-एक कला बढ़ते हुए चतुर्दशी के चाँद तक पहुँच जाता है, तब उसमें पन्द्रहवाँ रस या पन्द्रहवीं कला भी निषिक्त कर देता है और वह पूर्णिमा का परिपूर्ण चाँद हो जाता है ।

सोमबल्ली का अर्थ लेनेपर भी ऐसी ही व्याख्या होगी, क्योंकि उसका भी चन्द्रमा से घनिष्ठ सम्बन्ध होता है और वह भी चन्द्रमा के क्षय के साथ क्षीण तथा उसकी परिपूर्णता के साथ परिपूर्ण होती है ।

**तृतीय मन्त्र**

**एतद् वा उ स्वादीयो यदधिगवं क्षीरं वा मांसं वा, तदेव नाश्नीयात् ।**

-अथर्व ९.६.३९

सरिता के लेखक ने इसका अर्थ दिया है- 'यह जो गौ का दूध व मांस है, वह अधिक स्वादु होता है, उसे अतिथ से पूर्व न खाए ।' फिर टिप्पणी की है 'यदि लोग मांस न खाते थे तो उन्हें उसके रसीले होने का ज्ञान कैसे हो गया ?' फिर लिखा है- 'इसके बाद के तीन मन्त्रों (अथर्व. ९.६.४०-४२) में कहा गया है कि जो मनुष्य अतिथि के लिए मन्त्रपाठपूर्वक जल से सींच कर दूध, घी व मधु लाता है, उसे तो विभिन्न यज्ञ करने का फल मिलता है, किन्तु जो मांस का उपसेचन कर अतिथि को पेश करता है, उसे द्वादशाह (बारह दिनों में समाप्त होनेवाले) यज्ञ का फल प्राप्त होता है ।'

इस सम्बन्ध में द्रष्टव्य यह है कि वैदिक दृष्टि में गाय सर्वथा अवध्य और पूज्य है । यजुर्वेद ८.४३ में गाय को इडा, रन्ति, काम्या, चन्द्रा, अदिति, सरस्वती, मही, विश्रुति और अघ्न्या नामों से स्मरण किया गया है । इन नामों के क्रमशः अर्थ होते हैं, पूजनीय, आनन्दित रहनेवाली, चाहने योग्य, आह्लाददायिनी, अखण्डनीया, दुग्धवती, श्लाध्या, गुणवती और न मारी जाने योग्य । गौ के अघ्न्या और अदिति नाम स्पष्ट ही उसकी अवध्यता को सूचित करते हैं । ऋ ८.१०१.१५ में तो स्पष्ट शब्दों में कहा गया है कि इस बेचारी निर्दोष गाय को मारो मत- **मा गाम् अनागाम् अदितिं वधिष्ट ।** इसी मन्त्र में उसे अमृत की नाभि कहा गया है, क्योंकि वह दुग्धामृत को देती है । उसे मांस की नाभि नहीं कहा गया । गौ की अहन्तव्यता और पूज्यता के शतशः प्रमाण वेदों में विद्यमान हैं । ऐसा होते हुए यह कल्पना में भी लाना अपराध है कि वेद अतिथि को गो-मांस खिलाने का विधान करेगा ।

यह भी ध्यान देने योग्य है कि जहाँ वेदों में मनुष्य के भोज्य पदार्थ परिगणित हुए हैं, वहाँ मांस का नाम नहीं है । यजु. १८.९ और १२ में ऊर्ज्, पयस्, रस, घृत, मधु, शाक-सब्जियाँ, व्रीहि, यव, माष, तिल, मुद्ग, खल्व, प्रियङ्गु, अणु, श्यामाक, नीवार, गोधूम और मसूर का नाम आया है, मांस का नहीं । अथर्व. ६.१४०.२ में दाँतों को कहा गया है कि तुम व्रीहि, यव, माष और तिल खाओ, यही तुम्हारे लिए भाग रखा गया है । अतः प्रस्तुत प्रसङ्ग में अतिथि को गोमांस खिलाना निश्चय ही अभिप्रेत नहीं हो सकता । प्रस्तुत प्रसङ्ग से अगले ही सूक्त में गौ की महिमा में यह कहा गया है कि गौ में सब देवताओं का निवास होता है, अतः अकेली गौ की सेवा से सब देवों की सेवा हो जाती है । ऐसी महमामयी गौ का मांस क्या वेद अतिथि को पेश करने के लिए कहेगा ?

तो फिर प्रस्तुत प्रसङ्ग में मांस से क्या अभिप्रेत समझा जाए ? वस्तुतः यहाँ मांस का अर्थ है मांसल । मांस शब्द से **'अर्श आदिभ्योऽच्** (पा. ५.२.२७)' सूत्र से मत्वर्थ में अच् प्रत्यय करने पर मांस शब्द सिद्ध होगा । जैसे नमकवाची लवण शब्द से अच् प्रत्यय करने पर 'लवण' ही रहता है, जिसका अर्थ होता है नमकीन या 'नमकवाला', वैसे ही यहाँ मांस शब्द है । पूज्य अतिथि के लिए सद्गृहस्थ दो प्रकार के गोजन्य पदार्थ पेश करता है । एक शुद्ध गोदुग्ध और दूसरे गोदुग्ध से बने हुए मांसल पदार्थ मलाई, खोया, पेड़ा, बर्फी आदि । मांसल का अर्थ मांसवाला नहीं, किन्तु जो भीगूदेदार या सारवान् स्थूल पदार्थ है वह मांसल कहलाता है । लोक में भी मांसल शब्द इस अर्थ में प्रयुक्त होता है । अतः प्रस्तुत प्रकरण का यह भाव हुआ कि ये जो गोजन्य स्वादुतर पदार्थ गोदुग्ध और गोदुग्ध से बने पेड़ा, वर्फी आदि हैं, कम से कम उन्हें तो अतिथि से पूर्व कदापि न खाये, विवशता हो तो सामान्य सादा भोजन अतिथि से पूर्व भले ही कर ले । अन्यत्र भी गोजन्य पदार्थोंा दो भागों में बाँटा गया है इष् क्षीर) और ऊर्ज् (स्थूल पदार्थ)- **इषे त्वा, ऊर्जे त्वा** (यजु. १.१) ।

दूसरे, गौ का अर्थ पृथिवी भी होता है, अतः 'अधिगवं' का अर्थ 'पृथिवी से उत्पन्न' लें तो क्षीर का भाव होगा दूध, इक्षुरस, फलों का रस या कोई विशेष स्वादिष्ठ रसेदार पेय पदार्थ और मांस का भाव होगा फल, कन्द, हल्वा, किशमिश, खजूर, बादाम, छुहारा आदि ।


*शेष अगले अंक में....*

# "क्यों हम आर्य व वेदानुयायी बनें और दूसरों को बनाना चाहते हैं"

-मनमोहन कुमार आर्य

आर्य शब्द का सबसे पहले उल्लेख व प्रयोग वेदों में हुआ है। आर्य शब्द का अर्थ श्रेष्ठ गुण, कर्म व स्वभाव वाला मनुष्य होता है। वेद ईश्वरीय ज्ञान है जो सृष्टि के आरम्भ में ईश्वर से सीधे ४ ऋषियों को प्राप्त हुआ था। वेदों का आदेश है कि विश्व को आर्य बनाओ। आर्य बनाने का अर्थ यह नहीं है कि किसी सम्प्रदाय का अनुयायी बनाना है अपितु आर्य से अभिप्राय मनुष्य को दुरितों वा बुराईयों से छुड़ाकर उसके स्थान पर उसमें श्रेष्ठ व उत्तम गुण, कर्म व स्वभाव को उत्पन्न व प्रतिष्ठित करना है। आर्य शब्द पर विचार करें तो इसका तात्पर्य श्रेष्ठ नैतिक एवं चारित्रिक गुणों की मनुष्य जीवन में प्रतिष्ठा करना है। आर्यत्व की प्रतिष्ठा जीवन को ऋषित्व प्राप्त कराने में होती है। ऋषि को वेदमन्त्रों का द्रष्टा कहा जाता है।

मन्त्र वेदों के श्लोकों व पद्यों को कहते हैं। वेदमन्त्रों के यथार्थ अर्थों को जानना व उनके सत्य अभिप्राय का साक्षात्कार करने सहित उनके अनुरूप आचरण से ऋषित्व की प्राप्ति होती है। हमारे देश में ब्रह्मा से लेकर जैमिनी मुनि पर्यन्त ऋषि परम्परा चली है। जैमिनी मुनि के शिष्य ऋषि नहीं बन सके और उनके बाद यह परम्परा ऋषि दयानन्द से पूर्व तक टूटी रही है। टंकारा के एक जिज्ञासु ब्रालक मूलशंकर ने आयु के २२वें वर्ष में गृह त्याग कर देश भर में धार्मिक विद्वानों की खोज की व उनकी संगति कर उनसे ईश्वर, जीवात्मा, प्रकृति, मृत्यु का स्वरूप और उससे बचने के उपाय, मोक्ष और उसकी प्राप्ति के साधन आदि पर चर्चा की।

उन्होंने उनसे इस विषय को जाना और स्वयं भी सभी विषयों की समीक्षा व विश्लेषण कर उन्हें तात्विक रूप में समझने का प्रयास किया। ऋषि दयानन्द को अनेक योगियों का सान्निध्य प्राप्त हुआ जिनसे उन्होंने योग सीखा और इस योग-विद्या को समाधि प्राप्त कर सफल किया। विद्या के क्षेत्र में उनकी तृप्ति प्रज्ञाचक्षु दण्डी गुरु स्वामी विरजानन्द सरस्वती जी से ढाई वर्ष अध्ययन करने पर पूरी हुई। यहां उन्होंने मुख्यतः अष्टाध यायी-महाभाष्य आर्ष व्याकरण का अध्ययन किया जिससे उनमें वेदों सहित समस्त वैदिक साहित्य के सत्य-अर्थ जानने व उन्हें तर्क से सिद्ध करने की योग्यता प्राप्त हुई। मूलशंकर संन्यास लेकर स्वामी दयानन्द बने थे। उन्होंने वेदों को प्राप्त किया और उसका गहन अध ययन किया। अपने अध्ययन, योग व समाधि के अनुभवों के आधार पर उन्हें वेद के सत्य अर्थ वा रहस्यों को जानने में सफलता प्राप्त हुई।

उन्होंने पंचमहायज्ञ विधि, आर्याभिविनय, स्तुति-प्रार्थना-उपासना के आठ मंत्रों सहित वेदभाष्य में जो पदार्थ एवं भावार्थ किये हैं, उससे वह ऋषि बने। उनके द्वारा किया गया वेदभाष्य समस्त वैदिक वांग्मय में अनुपम व महनीय है। ऐसा प्रतीत होता है कि उनसे पूर्व यजुर्वेद एवं ऋग्वेद का उनके समान संस्कृत व लोकभाषा हिन्दी में सरल व सुबोध ा भाष्य किसी अन्य विद्वान ने नहीं किया। यदि महाभारत व उसके बाद वेदों व वैदिक वांग्मय के प्रमुख ग्रन्थों पर संस्कृत व जनभाषाओं में ऋषि दयानन्द की योग्यता के समान विद्वानों के भाष्य होते तो आर्य जाति का वैसा पतन कदापि नहीं होता जैसा विगत पांच हजार वर्षों के इतिहास में वर्णित है। अतः आर्य शब्द श्रेष्ठ गुणों वाले मनुष्यों के लिये प्रयोग होता है और ऋषियों में श्रेष्ठ गुणों की पराकाष्ठा होने से वह भी उत्तम आर्य पुरुष वा महापुरुष होते हैं।

इतिहास में वर्णित विश्व के सर्वश्रेष्ठ महापुरुष राम व कृष्ण आर्य कहलाते थे। इनकी पत्नियां इन्हें आर्य-पुत्र कह कर सम्बोधित करती थीं। आर्य का विलोम शब्द अनार्य होता है जो श्रेष्ठ गुणों वाला न होकर निन्दनीय गुण, कर्म व स्वभाव वाला होता है। रामायण में राम व रावण का उल्लेख मिलता है। राम सुचरित के धनी थे तो रावण दुरितों वा दुर्गुणों से युक्त था। यदि रावण ने आर्यत्व को ग्रहण किया होता तो वह श्री राम की धर्मपत्नी माता सीता जी का अपहरण कदापि न करता। रावण का परस्त्री और वह भी एक श्रेष्ठ आदर्श और सज्जन पुरुष राम की धर्म पत्नी का अपहरण वस्तुतः घोर निन्दनीय कुकर्म था। ऐसा व इसके समान कर्म कोई भी व्यक्ति करे वह निन्दनीय होता है और वह मनुष्य अनार्य मनुष्य की श्रेणी में आता है।

योगेश्वर कृष्ण और दुर्योधन की चर्चा करें तो कृष्ण जी सच्चे आर्य महापुरुष सिद्ध होते हैं क्योंकि उनके गुण, कर्म व स्वभाव वेद व समस्त शास्त्रानुकूल थे। दुर्याधन के गुण, कर्म व स्वभाव वेद विरुद्ध व निन्दित थे। महर्षि दयानन्द, आचार्य चाणक्य, आर्य पुरुष स्वामी श्रद्धानन्द, पं. लेखराम, पं. गुरुदत्त विद्यार्थी, महात्मा हंसराज, स्वामी दर्शनानन्द सरस्वती, स्वामी विद्यानन्द सरस्वती, आचार्य डह. रामनाथ वेदालंकार आदि के जीवन चरितों पर दृष्टि डालते हैं तो यह सब आर्य महापुरुषों की कोटि के पुरुष दृष्टिगोचर होते हैं। ऐसे महनीय

गुणों वाले लोगों से मिलकर जो समाज व समूह बनता है उसी को आर्यसमाज कहते हैं। आर्यसमाज में सभी सदस्यों को वेदों का अध्ययन करना व वेदों के अनुकूल मानवीय गुण, कर्म व स्वभाव को धारण करना अनिवार्य है। जो ऐसा नहीं करता वह आर्य व मनुष्य कहलाने का अधिकारी नहीं होता। यह दुर्भाग्य है कि वर्तमान समय में आर्यसमाज में भी वह मर्यादायें व श्रेष्ठ मानवीय वैदिक गुण नहीं पाये जाते जिनका कि वेदों में विधान है। अतः वर्तमान में आर्यों व आर्यसमाजियों के जीवन व चरित्रों में सुधार की आवश्यकता है तथापि अन्य संस्थाओं की तुलना में आर्यसमाज में ऐसे लोग बड़ी संख्या में हैं जो वेदानुकूल गुणों से युक्त हैं। ऐसे आर्य स्वभाव के लोगों के कारण ही आज भी आर्यसमाज जीवित है और वह नास्तिकता के निवारण, समाज सुधार, देशोत्थान, शिक्षा का प्रसार करने सहित अन्धविश्वासों का खण्डन व उनका उन्मूलन करने में सक्रिय है। आर्यसमाज का उद्देश्य समस्त विश्व को श्रेष्ठ विचारों व उत्तम चरित्र सहित उत्तम गुण, कर्म व स्वभाव वाला बनाना है। ऐसा समाज व देश जहां के सभी मनुष्य वेदों का अध्ययन करते हों, अपने दुर्गुणों का त्याग करने वाले हों तथा देश हित के लिये समर्पित हों। यह ऐसी बातें हैं जिसके कारण आर्यसमाज सृष्टि में सदैव प्रासंगिक रहेगा और इसकी आवश्यकता बनी रहेगी।

आर्य श्रेष्ठ गुणों वाले मनुष्यों को कहते हैं। आर्य बनने के लिये मनुष्य को १६ संस्कारों का वरण व धारण करना होता है। यह संस्कार वेदों की शिक्षाओं के अनुरुप होते हैं। इन संस्कारों में से कुछ संस्कार जन्म से पूर्व होते हैं और कुछ जन्म के समय व उसके बाद। गुरुकुल व विद्यालय जाने तक बालक बालिकाओं को अपने घर पर अपने विद्वान माता-पिता से सद्गुणों की शिक्षा लेनी होती है। इसके बाद वह गुरुकुल व विद्यालय में वहां के आचार्यों से संस्कृत, हिन्दी, अंग्रेजी व अन्य भाषाओं सहित विविध विषयों का ज्ञान-विज्ञान, गणित आदि का अध्ययन करते हैं। घर और गुरुकुलों में प्रातः ४.०० बजे शय्या त्याग, प्रातःकाल के मन्त्रों से ईश-प्रार्थना, शौच, आसन, प्राणायाम व पुस्तकीय अध्ययन सहित सन्ध्या व यज्ञ आदि करते हैं।

आचार्यों व गुरुजनों को सम्मान व आदर देने की परम्परा भी आर्यों की ही देन है। आर्य व वैदिक परिवारों के बच्चे अन्धविश्वासों से सर्वथा दूर रहते हैं। वह ईश्वर, जीवात्मा व जड़ प्रकृति के सत्यस्वरूप व गुणों आदि को जानते हैं और उसी के अनुसार ईश्वर की स्तुति, प्रार्थना व उपासना करते हैं। आर्य सन्तानों, विद्यार्थियों व गृहस्थियों में मुख्य विशेषता वेदानुकूल नैतिक व चारित्रिक गुणों का धारण व पालन होता है जिसमें अज्ञान व अंधविश्वासरहित सामाजिक नियमों के पालन को सर्वाधिक महत्व दिया जाता है। इस प्रकार का जीवन एक आर्य व्यक्ति का होता है।

महर्षि दयानन्द ने वेद के सर्वोच्च महत्व के कारण ही वेदों का प्रचार व प्रसार किया। उन्होंने वेदों की मान्यताओं के आधार पर सत्यार्थप्रकाश, ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका, आर्याभिविनय, संस्कारविधि, पंच-महायज्ञविधि, व्यवहारभानु, गोकरुणानिधि आदि अनेक ग्रन्थों सहित वेदभाष्य की रचना की। ऋषि दयानन्द ने अवैदिक मान्यताओं पर विभिन्न मतों के आचार्यों से शास्त्रार्थ किये व उनकी शंकाओं के समाधान भी किये। ऋषि दयानन्द के विपक्षी विद्वानों से संवाद में वेद की मान्यतायें अखण्डनीय सिद्ध हुईं और मत-मतान्तरों की मान्यतायें खण्डित व मिथ्या सिद्ध हुई। आर्य जीवन पद्धति अपनाकर श्रेष्ठ कर्मों को करने से मनुष्य इहलोक और परलोक में सुख, उन्नति व मुक्ति को प्राप्त होता है। आर्य विद्याव्यसनी मनुष्यों का समूह होता है जबकि मत-मतान्तरों के अनुयायी व आचार्य सत्य व ज्ञान प्राप्ति पर बल नहीं देते और न ही अपने मत की मान्यताओं के सत्यासत्य की समीक्षा ही करते हैं। आर्यसमाज एक ऐसी संस्था है जहां अनेक विषयों पर विद्वान आपस में चर्चा व शास्त्रार्थ भी कर लेते हैं। ऐसे कुछ विषय हैं काल-अकाल मृत्यु, वृक्षों में जीव है या नहीं, जीवात्मा का स्थान वक्ष स्थित हृदय है या सिर में आदि। इन विषयों पर आर्य विद्वानों में परस्पर अनेक बार चर्चायें हुईं हैं। आर्य ज्ञान विज्ञान से युक्त, सच्चरित्र, ईश्वर विश्वासी, पूर्ण शाकाहारी, अभक्ष्य पदार्थों का सेवन न करने वाले, दूसरों के प्रति अन्याय व शोषण की भावना से मुक्त, अज्ञान व अन्धविश्वासों से सर्वथा रहित, मिथ्या परम्पराओं को न मानने वाले व्यक्ति होते हैं।

ऐसे व्यक्ति ही श्रेष्ठ समाज व देश के निर्माण में सहायक होते हैं। अन्धविश्वासों, कुपरम्पराओं, मिथ्या धार्मिक विश्वासों व मान्यताओं के आचरण से देश कमजोर होता है। वेद को मानने वाले आर्यों में यह बुराईयां नहीं होती। अतः आर्य और आर्यसमाज श्रेष्ठ जीवन, श्रेष्ठ समाज व उत्तम देश के पर्याय हैं। इसी कारण सभी आर्य कहलाने वाले बन्धु आर्यत्व से युक्त होते हैं और दूसरे बन्धुओं के जन्म-जन्मान्तर में हित व कल्याण के लिये उन्हें आर्यसमाज का सदस्य व अनुयायी बनाकर सच्चा आर्य बनने की प्रेरणा करते हैं। इस विश्व में पूर्ण सुख व शान्ति तभी सम्भव है कि जब सब लोग आर्य बनें और वेदानुकूल आचरण करना स्वीकार करें। इसी के साथ इस चर्चा को विराम देते हैं। ओ३म् शम्।

